# वक्तृत्त्वकला के बीज

## दसवां भाग

समन्वय प्रकाशन

☐ प्रबन्ध सम्पादक
मोतीलाल पारख

☐ प्रकाशक
मोतीलाल पारख
श्यामसुखा हाऊस
ढढो का चौक, बीकानेर

☐ संस्करण
वि० स० २०३२ चैत्रसुदी १३
श्री महावीर निर्वाणशताब्दी वर्ष
ई० स० १९७५, अप्रेल

☐ मुद्रक
श्रीचन्द मुराना के लिए
दुर्गा प्रिंटिंग वर्क्स,
दरेसी आगरा—२

---

☐ मूल्य · पांच रुपए

"वक्तृत्वकला के बीज" के अमर संग्रहकर्त्ता



बहुश्रुत मनीषी मुनि श्री धनराज जी

# समर्पण

पथ से भी पथिक बडा होता है। अति प्रलब पथ भी वढते हुए पथिक के अध्यवसायी चरणो के आगे क्रमश छोटा बनता हुआ चला जाता है और एक क्षण ऐसा आता है, जहा पथ का अतिम छोर मजिल का दर्शन करवा देता है। मजिल को पाकर कृतकृत्य पथिक मार्गानुभूत सभी कठिनाइयो को विस्मृत-सी कर देता है।

मेरा भी यह द्वादशवर्षीय अनवरत परिश्रम इसी परिस्थिति का द्योतक है। अनेक अतर्कित वाधाओ तथा हृदय को हताश करने वाली विचित्र रुकावटो के वावजूद मेरे दृढ सकल्पवल और अडोल आत्मविश्वास ने मुझे इस "वक्तृत्वकला के वीज" रूपी सहकार को पुष्पित एव फलित देखने का सुअवसर प्रदान किया। आज अपने परिश्रम को पूर्णता के परिवेश मे पदन्यास करते हुए देख, मैं भारमुक्त-सा वन गया।

दिव्य आत्मशक्ति के प्रेरणास्रोत मेरे आराध्यदेव भगवान् महावीर की पच्चीसवी निर्वाणशताब्दी का स्वर्णिम अवसर मुझे अनायास प्राप्त हो रहा है। अत फूल-फूल की पाँखुडी जैसा मेरा यह लघुतम उपहार उनके ही पावन चरणकमलो मे उपहृत करता हुआ मैं अपने आपको कृतकृत्य मानता हूँ, साथ-साथ यह मगलकामना भी करता हूँ कि हसवुद्धि वाले पाठक अनेक ज्ञातव्य विषयो मे से श्रेय को आत्मसात् करते हुए हेय का त्याग करेगे।

—धनमुनि (प्रथम)

# प्रबन्धकीय

"भवितव्य भवत्येव" इस युक्ति को चरितार्थ करते हुए जीवन मे मनुष्य द्वारा कुछ ऐसे कार्य बन पडते हैं कि जिन्हे देखकर वह स्वय यह विश्वास नही कर पाता कि क्या ये कार्य मेरे द्वारा हुए हैं। वस्तुत मनुष्य का बाह्य क्रिया-कलाप निमित्त मात्र ही है, अन्दर का उपादान कुछ अनूठा ही काम करता रहता है।

वैसे बाल्यकाल से मैं बहुत कम साधु सन्तो के सम्पर्क मे रहा हूं। कभी-कभी माता जी के साथ अवश्य आचार्य श्री, मुनि श्री धनराज जी, मुनि श्री चन्दनमल जी एव साध्वी श्री दीपा जी के दर्शन करता रहा हूं। कारण मेरी माताजी स्वनामधन्य श्री केवलचन्द जी स्वामी की पुत्री एव धन-चन्दन मुनि श्री की सहोदरा लघु-भगिनी हैं, अत भानेज होने के नाते मुझे यत्किंचित् उनके दर्शनो का मौका मिलता रहा है। पूज्य नानाजी, महाराज मुनि श्री केवलचन्द जी के दर्शन का सौभाग्य मुझे नही मिला। वे मेरे जन्म से पहले ही स्वर्गवासी हो गये थे।

वि० स० २०२३ की साल जब आचार्य श्री तुलसी का, दक्षिण यात्रा को जाते हुए, मध्यवर्ती क्षेत्र अहमदाबाद मे चार्तुमासिक प्रवास हुआ, तब मुनि श्री चन्दनमल जी भी साथ थे। मैं उस समय सागरमल शुभकरण की—अहमदाबाद लक्ष्मी कोटन मिल्स मे सर्विस पर था। आचार्य श्री तुलसी का निवास भी सागरमल शुभकरण के बगले-दूगड निवास मे था। उस समय मुझे सत-सम्पर्क का काफी मौका मिला।

**साहित्य प्रकाशन की ओर**

मुनि श्री चन्दनमल जी ने चार्तुमासिक चतुर्दशी से सम्वत्सरी तक लगभग ५० दिनो का मौन-व्रत स्वीकार किया था, अत वे अहमदाबाद के उपनगर उस्मानपुरा मे चम्पालाल जी ओस्तवाल के बगले मे एकान्त के लिए विराजमान थे। मैं प्राय वहा दर्शन हेतु जाया करता था।

वि० स० २०२२ मे वृद्ध मुनियो की सेवा हेतु मुनि श्री चन्दनमल जी का राजलदेसर (राजस्थान) मे १० महीनो का लम्बा प्रवास हुआ था। उस

समय वहा के श्री सोहनलाल जी चण्डालिया ने मुनि श्री का सस्कृत एव प्राकृत का काफी साहित्य धारकर लिपिबद्ध किया था जो बहुत ही सुन्दर अक्षरो मे सशोधित किया हुआ तैयार था। वे पाण्डुलिपियाँ मेरे देखने मे आयी। मेरे अन्तर से ऐसी आवाज आई कि क्यो न मैं ऐसे साहित्य-प्रकाशन के कार्य मे सहयोगी बनूँ। यद्यपि यह कार्य मेरे जैसे नौकरी-पेशे वाले के लिए शक्य नही था, फिर भी मेरा सकल्प मुझे उस तरफ प्रेरित कर रहा था। एक रोज मैंने अपनी भावना मुनि श्री के सामने रखी। मुनि श्री ने मेरी मनोभावना का ममादर करते हुए मेरे मकल्प को प्राणवान बनाया और फरमाया कि सकल्पबल से प्रत्येक असम्भावित कार्य को व्यक्ति सम्भावित बना सकता है, सिर्फ कार्य-सलग्नता होनी चाहिए।

**अकल्पित सफलता**

मैं इस दिशा मे प्रयत्नशील बना। मुनि श्री की सेवा मे आने वाले कुछ विशिष्ट व्यक्तियो से परिचय करता रहा तथा साहित्य-विषय की परिचर्चा उनसे चलाता रहा। ३-४ पुस्तको के प्रकाशन मे सहयोगी बनने वाले कुछ व्यक्ति मुझे अनायास मिल गए। सहयोगियो द्वारा अर्थ-राशि भी मेरे पास एकत्रित होने लगी। मुनि श्री के प्रति एव उनके साहित्य के प्रति समाज इतना आकृष्ट है, यह जानकर मैं भी आश्चर्यचकित रह गया। इम अकल्पित सफलता का श्रेय मुनि श्री के उच्चकोटि के साहित्य को ही था, मैं तो केवल निमित्त मात्र ही था। उसके बाद मैंने कई प्रेस प्रकाशन की दृष्टि से देखे तथा बेचरदास जी दोशी, दलसुखभाई मालवणीय जैसे कुछ साहित्यिक व्यक्तियो को मुनि श्री के मौन खोलने के बाद दर्शन भी करवाए। किन्तु मेरे सर्विस मे होने के कारण उचित ममय के अभाव मे यह योजना सफल न हो सकी। उम वर्ष का पावस-प्रवास मुनि श्री का बेंगलोर सीटी मे घोषित हुआ। वहा श्री ताराचन्द जी छाजेर तथा उनके लघु भ्राता श्री मनोहर जी छाजेर 'भारतीय' जो स्वय साहित्यकार है, उन्होंने इस प्रकाशन कार्य को हाथ मे लिया। अहमदाबाद के मौनावस्था मे लिखी हुई पुस्तक "मौन वाणी" सर्वप्रथम उन्होंने प्रकाशित करवाई। उसमे श्रीमती कान्ता कोचर जिनके प्रकाशन के लिये मैंने कुछ पहले सम्पर्क साधा था, वह कार्यरूप मे परिणित हो गया।

फिर "ज्योति-स्फुलिंगा" पुस्तक छाजेर प्रकाशन की ओर से निकली। इस भांति यह क्रम आगे बढने लगा, फिर भी प्रूफ सशोधन आदि की बडी कठिनाइयाँ पडती रही।

**श्रीचन्द जी सुराना से सम्पर्क**

मुनि श्री धनराज जी का कुछ साहित्य आगरा स्थित श्रीचन्द जी सुराना 'सरस' द्वारा निकला था। साहित्य शुद्ध एव सुन्दर लगा, अत मैंने भी उनसे सम्पर्क किया। मुनि श्री के साहित्य के लिए उन्होने अपनी सेवा देने के लिए उत्सुकता व्यक्त की। बस फिर तो यह क्रम बहुत तेजी से चला। "आर्जुन-मालाकारम्", "उपदेशामृतम्", "प्रभव प्रबोध काव्यम्", एव "रयणवाल कहा" आदि पुस्तकें मेरे ही सम्पर्क सूत्र से निकली। अनेक हिन्दी, सस्कृत एव प्राकृत की पुस्तकें, जहाँ-जहाँ मुनि श्री के चातुर्मास हुए, वहाँ के स्थानीय श्रावको द्वारा निकलती चली गई। इस भाँति दक्षिण यात्रा के चार वर्षों मे मुनि श्री का विशाल साहित्य प्रकाश मे आया और मेरा इस दिशा मे साहस एव उत्साह बढता चला गया।

**वक्तृत्वकला के बीज**

इस प्रकार श्री चन्दनमुनि के साहित्य-प्रकाशन मे यत्किंचित् सहयोगी बनने का मुझे सौभाग्य प्राप्त हुआ, परन्तु श्री धनमुनि के साहित्यिक कार्य मे मैं कुछ भी सहयोगी न बन सका। अनेकधा मैं उस तरफ भी कुछ करने की सोचता रहा। पर कैसे क्या किया जाये—कुछ समझ नही पा रहा था।

इधर मुनि श्री चन्दनमल जी चातुर्वार्षिक दक्षिण यात्रा-प्रवास सम्पन्न कर बम्बई से सूरत होते हुए केशरियाजी के मार्ग से उदयपुर पहुँच रहे थे, तब कुछ रास्ते की सेवा करने का अवसर मुझे प्राप्त हुआ। मैंने उनसे श्री धनमुनि के साहित्य को लेकर अपनी भावना व्यक्त की। मुनि श्री ने कहा—"उनका तो बडे मे बडा साहित्य, जो अभी प्रकाशित नही है, वह है—"वक्तृत्वकला के बीज" जिसकी पाण्डुलिपि चिकमगलूर से होती हुई बैंगलौर आचार्य श्री के पास पहुँची थी। परन्तु वह बहुत बडा काम है शायद उसके ७-८ भाग बन सकते हैं। इतने भारी काम को पार पहुँचाना तेरे लिये शक्य है क्या ?"

मैंने कहा—"आपका आशीर्वाद चाहिये। पूर्वकृत कार्य के अनुभव से मुझे

पूर्ण विश्वास है कि मैं इस कार्य मे निश्चित ही कृत्य-कृत्य बनूंगा।" मैंने श्री धनमुनि से भी एक बार ऐसी प्रार्थना की थी।

आखिर इस भागीरथ कार्य को मैंने हस्तगत कर ही लिया और भिन्न-भिन्न भागो के अलग-अलग प्रकाशक होने के कारण 'समन्वय प्रकाशन' नाम से इस प्रकाशन कार्य को चालू किया। उस वर्ष मुनि श्री धनराज जी का वार्षिक प्रवास छापर मे वृद्ध सन्तो की सेवा के लिए हुआ। वह प्रूफ आदि की दृष्टि से बहुत ही सुविधाजनक रहा। एक ही वर्ष मे "वक्तृत्व कला के बीज" के पाँच भाग प्रकाशित हो गए। किन्तु कुल ८ की जगह १० भाग होते नजर आने लगे।

**सघर्षों के बीच**

इस ग्रथ के प्रकाशन कार्य मे अनेको सघर्षो के बीच से मुझे गुजरना पडा। अनेक अवरोध आए। प्रशसा के स्थान पर अनेक उलाहने सहने पडे। परन्तु धन-चदन मुनि की कृपा से बादलो की भान्ति वे सारे सघर्ष स्वत क्षीण होते चले गये। प्रकाशित भाग जनता के सामने आये तो बडी सुन्दर प्रतिक्रिया हुई। अनेको के शुभ सवाद मिले। तथा अन्यान्य सम्प्रदायो के अनेक विज्ञ मुनिवरो तथा साहित्यिक विद्वानो ने बडे चाव से उन नवप्रकाशित भागो की माग की। सभी को यह जानकर आश्चर्य होगा कि इतने विशाल कार्य मे मुझे अर्थ की दृष्टि से किंचित भी कठिनाई नही पडी। हितैषियो का सहयोग अधिक से अधिक मिलता रहा।

उन महानुभावो को मैं कभी नही भुला सकता जिन्होने मेरा हर तरह से इस पुनीत कार्य मे सहयोग किया है। उल्लेखनीय नामो मे अहमदाबाद के श्री भगवतप्रसाद रणछोडदास पटेल एव श्री गणेशमल दूगड हैं जिनके असाधारण सहयोग के बिना शायद इस कार्य को मैं पूरा नही कर पाता।

आज मेरा यह कार्य अपनी सम्पन्नता के साथ विज्ञ पाठको के हाथो मे प्रस्तुत हो रहा है। मैं अपने आपको भार मुक्त-सा महसूस कर रहा हूँ। भविष्य मे ऐसे सुअवसर मुझे प्राप्त होते रहे—इसी शुभ सकल्प के साथ—

ग्वालियर
दि. ५।८।१९७४

—मोतीलाल पारख

# कृतज्ञता के परिप्रेक्ष्य में

सर्वप्रथम मैं अपने प्रात स्मरणीय **श्रीकालू गुरुदेव** के चरणारविन्दो मे इस महान् ग्रन्थ की सम्पन्नता पर नतमस्तक हूँ। मैंने जो भी कुछ पाया, सीखा, समझा और आत्मसात् किया, वह सब उनके अलौकिक अनुग्रह का ही सुपरिणाम है। मैं क्या था, मुझे किस योग्य बना दिया यह उन्ही के कलाकार हाथो का चमत्कार है। उनकी कृतज्ञता शब्दो द्वारा ज्ञापित करना शायद कुछ बालोचित प्रयास ही होगा। वह तो वचनातीत एव वर्णनातीत है। बस उनके अकथनीय उपकार का मैं प्रतिपल स्मरण करता रहूँ—यही मेरे लिए आनन्द का विषय है, जैसा कि महर्षि वाल्मीकि श्रीराम के मुह से हनुमान के लिए कहलाते हैं —

**"मय्येव जीर्णतां यातु यत्त्वयोपकृत हरे !"**



इस पावन प्रसग पर भावितात्मा पितृचरण **श्री केवलमुनि** की स्मृति भी मेरे मानसपटल पर सहज उभर आती है। ससार मे लाखो पुरुष पितृपद को सुशोभित करते हैं, परन्तु श्री केवलमुनि—जैसे आत्मगवेषी और सतान-वत्सल पिता इतिहास के अमरपृष्ठो पर खोजने से विरले ही दृष्टिपथ को पावन करते हैं। बस **"सागर सागरोपम"** उन जैसे वे ही थे—इतना ही कहना पर्याप्त है! उन्होने किस भाँति अपनी सन्तानो को सयममार्ग पर अग्रसर किया—यह किसी से छुपा नही है। आज मेरे द्वारा जो भी कुछ विशिष्ट कार्य हो रहा है, वह उन्हीं की पावन प्रेरणा का सुफल है।



उसी भाति मेरे अनन्य सहयोगी लघुभ्राता **श्री चन्दनमुनि** का भी इस जटिल कार्य मे विशिष्ट आभ्यन्तर योगदान रहा है। राम की सर्वजनविदित विजययात्रा मे लक्ष्मण के सतत सहयोग को कैसे गौण किया जा सकता है? इतना ही कहना उचित होगा कि उनके प्रबलतम सहयोग के परिणामस्वरूप

ही यह विशालकाय ग्रन्थ जन-जन की पठन सामग्री के रूप मे प्रस्तुत हो रहा है। उन के लिए क्या आभार व्यक्त किया जाय, वास्तव मे ऐसे सुयोग्य एव विनयी कनिष्ठ भ्राता का पाना ही मेरे लिए गौरव का विषय है।



साहित्यकार साहित्य निर्माण कार्य मे तभी स्वय को यशस्वी बना पाता है, जब उसे मनोनुकूल अनुगामी का सामीप्य प्राप्त हो। **श्री झूमर मुनि** का भी मुझे ऐसा ही सहयोग प्राप्त हुआ है। इस ग्रथ की सकलना मे मुझे अनेकानेक दुर्गम ग्रन्थो का पारायण तथा दोहन करना पडा है। इस बौद्धिक परिश्रम को बुद्धिजीवी ही जान सकता है। ऐसे आन्तरिक श्रम के लिए शरीर का स्वस्थ रहना नितान्त आवश्यक है। कार्य-सलग्न बुद्धिजीवी को स्वय का ख्याल कम रह पाता है, किन्तु पार्श्ववर्ती योग्य सहयोगी ही उन सब चीजो का विशेष ध्यान रखता है और सामयिक आवश्यकताओ की पूर्ति करता है। श्री झूमरमुनि बडे ही समयज्ञ एव कुशल सेवाभावी हैं प्राय अस्वस्थ रहने वाले मेरे शरीर को उन्होने यथासाध्य स्वस्थ रखने का प्रयत्न किया है। बस, यही कारण है कि मैं इस विशाल सग्रहग्रन्थ को सानन्द सम्पन्न कर सका हूं।



इन सभी सहयोगियो के साथ मैं मुनि श्री राकेशजी को कैसे भुला सकता हूं, जो मेरे इस ग्रन्थ के निर्माण मे प्रबल प्रेरक रहे हैं। वे बडे ही विनम्र एव गुणग्राही वृत्ति के धनी हैं। गुरुओ के गौरव को अक्षुण्ण रखना उनकी सहज प्रवृत्ति है।

विक्रम सवत् २०१७ के वर्ष मेवाड से थली जाते समय विहार मे वे मेरे साथ हो गए। मेरे द्वारा सगृहीत व्याख्यान सामग्री को देखकर वे बहुत प्रसन्न हुए। उन्होने कहा—"मुनिश्री! यह तो अद्भुत सग्रह है। यत्र-तत्र उपलब्ध होना असभव है। इसे आप यदि एक ग्रथ का रूप दे दे तो भावी पीढी के लिए यह अमूल्य निधि के रूप मे सुरक्षित रह सकता है।" आखिर यह उनकी बलवती अन्त प्रेरणा साकार बन कर रही। फलस्वरूप यह विशालकाय ग्रन्थ "वक्तृत्वकला के बीज" नाम से जनता के सामने आया।

उत्तर पक्ष मे जिनके प्रति सहज ही कृतज्ञता प्रादुर्भूत होती है, वे हैं कवि-वर्य **उपाध्याय श्री अमरमुनि जी**। श्री भर्तृहरि के वे पद **"परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य नित्य, निजहृदि विकसन्त' सन्ति सन्त कियन्त"** जिनमे मूर्त्तरूप ले चुके हैं। उनका कितना सरस, सहृदय एव गुणग्राही मानस है, यह उनकी अमृतस्राविणी लेखनी ही अभिव्यक्त कर देती है। । वे कही भी, उन्हे जो अच्छा, सहज और विशिष्ट लगता है, उसे अभिव्यजना देने मे बिलकुल नही सकुचाते। उनकी प्रमोदमेदुरा गुणानुरागिता को सप्रदाय भेदो की समुन्नत दीवारे किंचित भी तिरोहित नही कर सकती। मेरे इस "वक्तृत्वकला के बीज" पर उनके द्वारा लिखी गई भूमिका उसी का स्पष्ट निदर्शन है। काश ! यह गुणज्ञता का महान् सद्गुण अन्यान्य विज्ञजनो मे भी उनकी भाति विकास पाता।



इस ग्रन्थ की पूर्णाहुति के मगल-प्रसग पर मैं **युग प्रधान आचार्य श्री तुलसी** को भी स्मृति पटल से ओझल नही कर सकता, जिन्होने मेरे इस प्रयास का मूल्याकन करके शुभकामना के रूप मे अपना अमूल्य सदेश बिना मागे ही वितरित किया। यह उनकी गरिमा के अनुरूप है। मैं भी अध्ययनकाल मे उनका सहपाठी था। शायद उस बाल्यकालिक मैत्री को पुनर्नवीन करते हुए आपने ऐसा किया हो ! कुछ भी हो, दुग्धधाराधवल यह अयाचित मगलसदेश निश्चित ही मेरे श्रम पर चार चाँद लगानेवाला सिद्ध होगा।



अन्त मे वे विद्यार्थी, युवक और वृद्ध भी भुलाए नही जा सकते, जिन्होंने इस ग्रन्थ को सविधि धारकर तैयार किया है। श्री डूँगरगढ के उत्साही श्रावको ने इस कार्य का श्रीगणेश किया और जोधपुर के विवेकी श्रावको ने इसे सपन्नता दी। बीच के लम्बे समय मे अनेकानेक गावो-नगरो के भक्त इसमे अपना योगदान देते रहे और इस कार्य को आगे बढ़ाते रहे। पाण्डुलिपि की लगभग सौ कॉपियो मे यह समावेश पाया।

इतने बडे ग्रथ को प्रकाश मे लाना भी साधारण काम नही था। किन्तु बीकानेर-निवासी कर्त्तव्यनिष्ठ, उत्साही **मोतीलाल पारख** ने अपनी अत प्रेरणा से प्रेरित होकर सहसा इस कार्य को हस्तगत कर लिया और भारी विघ्न-बाधाओ को चीरते हुए बडी प्रामाणिकता एव निष्ठा के साथ इसे पार पहुँचाया। उक्त कार्य मे उसे **श्रीचन्दजी सुराना** 'सरस' का विशिष्ट सहयोग रहा है। उन्होने पूर्ण मनोयोगपूर्वक इस ग्रन्थ को यथाशक्य सुन्दर, शुद्ध एव आकर्षक बनाने की चेष्टा की है।

इस भाति मेरे इस भगीरथ-कार्य मे अनेक सहयोगियो का सहयोग और अनेक मनीषियो की सहानुभूति रही है। नामोल्लेख करके यहाँ किस-किस को याद किया जाए ! किस-किस को भुलाया जाए ! सभी का समुचित सहयोग, फिर वह चाहे स्वल्पतम भी क्यो न हो, मेरे लिये चिरस्मरणीय रहेगा।

एक उर्दू के शायर ने क्या ही खूब कहा है—

"जिस ने कुछ अहसाँ किया, इक भार हम पर रख दिया।
सर से तिनका क्या उतारा, सर पै छप्पर रख दिया।"

इन्ही शब्दो के साथ विनयावनत—

**—धनमुनि (प्रथम)**

# मत-सम्मत

## तेरापंथ धर्म संघ के अनुशास्ता युगप्रधान आचार्य श्री तुलसी

मनुष्य विभिन्न शक्तियों का स्रोत है। नही, वह अनन्त-शक्तियो का स्रोत है।

पर, जिन-जिन शक्तियो को अभिव्यक्त होने का समय और साधन मिल पाता है वही हमारे सामने विकसित रूप से प्रगट होती है, शेष अनभिव्यक्त रूप मे अपना काम करती रहती हैं।

सग्राहक शक्ति भी उन्हीं मे से एक है, जो अन्वेषण-प्रधान है और दूसरो के लिए बहुत उपयोगी बन जाती है।

मक्खन का आस्वादन करना एक बात है, पर उसे दही मे से मथकर निकालकर सग्रहीत करना एक विशिष्ट शक्ति है।

मुनि श्री धनराजजी (सिरसा) मे यह शक्ति अच्छी विकसित हुई है। शुरू से ही उनकी यह धुन रही है, आदत रही है, वे बराबर किसी न किसी रूप मे खोज करते रहते हैं और फिर उसको सग्रहीत कर एक आकार दे देते हें। वह साहित्य बन जाता है, जन-जन की खुराक बन जाता है।

-"वक्तृत्वकला के बीज" एक ऐसी ही कृति हमारे समक्ष प्रस्तुत है, जो मुनि श्री धनराजजी की सग्राहकशक्ति का एक विशिष्ट उदाहरण है। उसमे प्राचीन, अर्वाचीन अनेक ग्रन्थो का मन्थन है, अनेक भाषाओ का प्रयोग है। मूल उद्धरण के साथ हिन्दी अनुवाद देकर और सरसता उसमे लाई गई है। बडा सुन्दर प्रयास है। अपनी वक्तृत्वकला का विकास चाहनेवाले वक्ता के लिए बहुत उपयोगी है यह ग्रन्थ, जो अनेक भागो मे विभक्त है। मेरा विश्वास है—यह प्रयत्न बहुजन हिताय—बहुजन सुखाय सिद्ध होगा।



## श्री श्वेताम्बर जैन स्थानकवासी वर्धमान श्रमणसंघ के आचार्य श्री आनन्द ऋषि

'वक्तृत्व कला के बीज' के कुछ भाग देखे। मुनि श्री धनराज जी का अथक श्रम, वहुश्रुतता तथा दृढ अध्यवसाय अत्यत सराहनीय है। इस विशाल सग्रह को वक्ता और लेखक गण--एक अमूल्य निधि की भाति सजोकर रखेगे।

□

## राष्ट्रसंत उपाध्याय श्री अमर मुनि

प्रस्तुत कृति मे जैन आगम, वौद्ध वाड्मय, वेदो से लेकर उपनिषद्, ब्राह्मण पुराण, स्मृति आदि वैदिक साहित्य तथा लोक कथानक, कहावते, रूपक, ऐतिहासिक घटनाए, ज्ञान-विज्ञान की उपयोगी चर्चाए इस प्रकार शृखलावद्ध रूप मे सकलित हैं कि किसी भी विषय पर हम वहुत कुछ विचार सामग्री प्राप्त कर सकते हैं। सचमुच वक्तृत्व कला के अगणित वीज इसमे सन्निहित हैं। सूक्तियो का तो एक प्रकार मे यह रत्नाकर ही है। अग्रेजी साहित्य व अन्य धर्म ग्रन्थो के उद्धरण भी काफी महत्वपूर्ण हैं। कुछ प्रसग व स्थल तो ऐसे हैं जो केवल सूक्ति और सुभाषित ही नही है, उनमे विषय की तलस्पर्शी गहराई भी है। और उस पर से कोई भी अध्येता अपने ज्ञान के आयाम को और अधिक व्यापक बना सकता है। लगता है, जैसे मुनि श्री जी वाड्मय के रूप मे विराट् पुरुष हो गए है। जहाँ पर भी दृष्टि पडती है, कोई-न-कोई वचन ऐसा मिल ही जाता है, जो हृदय को छू जाता है, और यदि प्रवक्ता प्रसगत अपने भाषण मे उपयोग करे तो अवश्य ही श्रोताओ के मस्तक झूम उठेगे।

पुस्तक मे विषयो का उपयुक्त चयन एव तत्सम्वन्धित सूक्तियो आदि का सकलन इतना शानदार हुआ है कि इस प्रकार का सकलन अन्यत्र इस रूप मे नही देखा गया।

## □ सुप्रसिद्ध कवि एवं साहित्यकार मुनि श्री बुद्धमलजी

'वक्तृत्वकला के बीज' मुनिश्री धनराजजी के श्रम-सातत्य और दृष्टि-नैपुण्य का एक पुण्य फल है। अनेक भागो मे सकलित इस ग्रन्थ मे विभिन्न विषयो पर विभिन्न ग्रन्थो एव चिन्तको की विचार-सामग्री एकत्रित की गई है। वक्तृता के अभ्यासियो को अपनी योग्यता बढाने तथा अभ्यस्तो को अपनी वक्तृता मे निखार लाने के लिए इन भागो मे बीजात्मक सामग्री प्रचुर मात्रा मे सहज ही उपलब्ध हो सकती है। ज्ञान-वृद्धि मे भी यह सकलन अच्छा सहयोगी बन सकता है। मैं मुनिश्री के अध्यवसाय की भूरि-भूरि प्रशसा करता हूँ और आशा करता हूँ कि जनता इससे लाभान्वित होगी।

## □ प्रसिद्ध साहित्यकार श्री देवेन्द्र मुनि शास्त्री

'वक्तृत्वकला के बीज—देखकर मन रीझ गया। इतना सुन्दर सतुलित और व्यापक तथा विशाल सग्रह किसी भी साधारण वक्ता को वाग्मी और सामान्य लेखक को कलम कलाधर बना सकता है। मुनि श्री धनराजजी ने जिस उदारता और तटस्थता के साथ अपनी साठ वर्षीय ज्ञान निधि का सचित कोष सर्वसाधारण के लिए समर्पित किया है, वह साहित्य के इतिहास मे एक अनूठा उदाहरण होगा।

□

## बहुश्रुत श्री मधुकर मुनि

ज्ञानार्जन से भी अधिक महत्व का कार्य है—ज्ञानदान ! मुनिश्री धनराजजी ने दीर्घकाल तक ज्ञानार्जन कर स्वय का उपकार किया पर अब उस अमूल्य ज्ञाननिधि का सर्व सामान्य के लाभार्थ जो वितरण प्रारभ किया है, वह उनकी महान जनोपकारिता का निदर्शन है ।

'वक्तृत्व कला के बीज' पुस्तक के ६ भाग—एक अद्‌भुत ज्ञान-कोष है । जैसे-जैसे समय बीतेगा, पाठक इनका महत्व समझेंगे । और फिर इनके लिए तरसेंगे । असग्रही मतो के लिए भी यह ग्रन्थ सग्रहणीय है ।

□

## महासती उमरावकंवर 'अर्चना'

'वक्तृत्वकला के बीज' देखे, बीज मे विशाल वृक्ष लहरा रहा है । ग्रन्थ का एक-एक भाग, एक-एक कोष्ठक और उसका एक-एक प्रकरण अपूर्व दुर्लभ सामग्री का सग्रहालय है ।

प्राचीन जैन साहित्य मे एक कहावत है–'उपोमास्वाति सग्रहीतार ' सग्रह कर्त्ताओ मे उमास्वाति प्रमुख है, मुनिश्री धनराज जी ने भी आज सग्रह कर्त्ताओ मे एक नया कीर्तिमान स्थापित कर दिया है ।

आने वाले कुछ वर्ष बाद पाठक शायद यह विश्वास न करेगा कि एक ही व्यक्ति ने इतना विशाल सग्रह कैसे कर डाला ? ग्रन्थ की उपयोगिता असदिग्ध है ।

□

## शतावधानी मुनि श्री महेन्द्र कुमार 'प्रथम'

मुनिश्री धनराजजी 'प्रथम' की पैनी दृष्टि अनवरत श्रम से अनुस्यूत होकर बहुमूल्य मणिमुक्ताओ की उपहृति का सहज निमित्त बन जाती है। वे जन-भावना को भलीभाति पहचानते हैं, अत उनके गीत लोकगीत तथा उनका साहित्य लोक-साहित्य हो जाता है। जनता बडे आदर के साथ उन गीतो को सुनती है तथा उस साहित्य को श्रद्धा के साथ पढती है। उन्होने अब तक साहित्य के भण्डार को जितना समृद्ध किया है, उतना थोडे ही साहित्यकार कर पाते हैं। उनकी वक्तृत्वशैली भी अद्भुत है। अध्यात्म, लोक-भजन तथा सरस उदाहरणो का सगम वनकर उनकी वक्तृता जन-मानस पर छा जाती है।

मुनिश्री धनराजजी 'प्रथम' का साहित्य जन-सामान्य मे जितनी विपुल मात्रा मे पढा जाता है, तेरापथ साधु-समाज के लेखको के अन्य साहित्य की तुलना में वह सर्वाधिक है। यह उनके साहित्य की मौलिक विशेषता है। 'वक्तृत्वकला के वीज' पुस्तक का सचयन करके तो उन्होने जन-सामान्य तथा विद्वज्जनो मे विशेषत अग्रणी स्थान वना लिया है। यह उनकी अद्भुत सूझ, गहन अध्ययनशीलता तथा प्रस्तुतीकरण की कलात्मक क्षमता की परिचायक है। हम आशा करेंगे कि भविष्य मे मुनिश्री इस प्रकार के और भी साहित्यिक रत्न समाज के समक्ष उपहृत करेगे।

दिनाक २३ सितम्बर १९७४
वाराणमी

□

## मेवाडभूषण श्री प्रतापमल जी महाराज

श्वेताम्वर तेरापथ सम्प्रदाय के आचार्य श्री तुलसी के अनुयायी श्री धन मुनि 'प्रथम' द्वारा सग्रहीत एव सकलित 'वक्तृत्वकला के वीज' के प्रथम प्रभृति सात भागो का अवलोकन करने का मुझे भी अवसर मिला। सचमुच ही मुनिश्री का पुरुषार्थ अनुमोदनीय है। समन्वय की दृष्टि मे मुनि श्री ने जैन बौद्ध-वैदिक, इस्लाम, सिक्ख, फारसी, व पाश्चात्य धर्म ग्रन्थो की गहरी अन्वेषणा करके जीवनोपयोगी तत्वो का अनुपम-अद्वितीय चयन प्रस्तुत किया है। जो अपने आप मे तत्व-पीयूष का कुम्भ भी कहा जा सकता है। यह सुन्दर चयन ऐसे तो प्रत्येक बुद्धिजीवी के लिए सदैव उपयोगी एव प्रेरणा देने वाला है, पर, अधिक रूप से लेखक एव वक्ताओ के लिए अति उपयोगी है। सभी वाचनालयो मे इन भागो का उपयोग होना श्रेयस्कर रहेगा।

आशा है मुनि श्री के परिश्रम का पवित्र स्रोत अधिकाधिक साहित्योद्यान को पल्लवित करता रहे।

□

## मानसजी शास्त्री, हाथरस

श्री धन मुनिजी 'प्रथम' द्वारा सकलित 'वक्तृत्वकला के वीज' नामक पुस्तक के कई खड प्राप्त हुए। श्री मुनि जी ने अथक परिश्रम करके सस्कृत, प्राकृत, हिंदी, अगेजी, गुजराती, राजस्थानी आदि विभिन्न भाषाओ मे प्रचलित विविध विषयो पर सूक्तियाँ एक स्थान पर सकलित करके कई खडो मे पुस्तकाकार करके वक्ताओ तथा मनीषियो के लिये बडा ही उपकार किया है। मेरे विचार मे इतना सुदर सग्रह अन्य किसी ने भी अद्यावधि नही किया है।

इन महापुरुष के परिश्रम का साफल्य यही है कि विद्वज्जन लाभ ले। आशा ही नही विश्वास है कि सहृदय मनीषीगण अवश्य विशद वाणी के लिये' वक्तृत्व कला के वीज' का पूर्ण समादर करेगे।

□

हिन्दी, गुजराती, राजस्थानी, पजाबी आदि भाषाओ के विद्वान है और उनका अध्ययन अत्यन्त व्यापक है अत उनके मूलाधार ग्रन्थ जैन, बौद्ध और वैदिक धर्म, पाश्चात्य दर्शन, लोकसाहित्य, आयुर्वेद, सामाजिक विज्ञान, इतिहास, पुराण, मनोविज्ञान आदि सभी क्षेत्रो से सम्बद्ध रहे है। मूल उद्धरणो के साथ हिन्दी मे अर्थ देने व सदर्भ ग्रन्थो के उल्लेख से इनकी उपयोगिता अधिक बढ गई है। इन पुस्तको का सहयोग पाकर कोई भी व्यक्ति अभ्यास और परिश्रम मे अच्छा वक्ता और लेखक बन सकता है। ऐसे ज्ञानवर्द्धक, बहुआयामी उपयोगी प्रकाशन के लिए मुनि श्री व प्रकाशक बधाई के पात्र है।

—डा. नरेन्द्र भानावत



## वक्तृत्वकला के बीज भाग १ से १०

| भाग | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| पहला भाग | ३०६ |
| दूसरा ,, | ३६४ |
| तीसरा ,, | ३४० |
| चौथा ,, | ३७२ |
| पाचवाँ ,, | ३६८ |
| छठा ,, | ३५० |
| सातवा ,, | ३०० |
| आठवा ,, | ३५२ |
| नौवा ,, | ३७० |
| दसवा ,, | १४८ |

appended at the end of each volume This was needed for satisfaction of the curiosity of the reader

As said above, the main purpose of the project under review is to serve as a ready aid to speaking As such, the passages assembled therein have been carefully chosen so as to be consistent with the aim in view of the compiler The other and equally valuable feature of the work is information of intimate interest which has been supplied in it, here and there A few illustrations in this regard may suffice

(i) Volume I section I head 7 throws light on some important World Religions and numbers of their adherents

(ii) III 3 13 has to give us some useful information about science and scientists of the world

(iii) IV 4 19 speaks about some renowned saints and great souls of the world

(iv) VI 3 26 tells us something about Income and Income Tax

(v) IX 2 16-17 comprise lists of Indian Embassies and High Commission Offices abroad and *vice versa* And so on And so forth.

Muni Shri Dhana Raj-ji the compiler of this miniature encyclopaedia of quotations and information, is rightly conscious that a work such as the present one must be totally free from all bias, whether in the field of Religion or in that of Politics The consciousness has been maticulously maintained by him throughout Thus, the work must prove very useful for readers of all tastes and shades of opinion alike

# आभार दर्शन

मेरे इस भागीरथ कार्य मे सम्पादन सहकारी के रूप मे जिनका तन, मन, धन मे विशिष्ट सहयोग प्राप्त हुआ है उन श्री मदनचद सम्पतराय बोरड को किसी भाति मैं भुला नही सकता। वैसे श्री मदनचदजी मेरे सगे मौसाजी लगते है और उनके ज्येष्ठ पुत्र श्री सम्पतराय बोरड मौसेरा भ्राता। यद्यपि यह पूर्ण ग्रन्थ उनकी विद्यमानता मे प्रकाशन नही पा सका फिर भी प्रथम पाच भाग उनके समक्ष प्रकाशित हो चुके थे। मैं उनकी कृतज्ञता ज्ञापित किए बिना नही रह सकता। वे कितने सीधे-सादे एव मिलनसार थे यह जानने के लिए उनका सक्षिप्त जीवन परिचय विज्ञ पाठको के समक्ष प्रस्तुत है।

प्रबन्ध सम्पादक

—मोतीलाल पारख

## स्व० सेठ श्री मदनचन्दजी बोरड : एक परिचय

यह सृष्टि का अटल नियम है कि "जातस्य हि ध्रुवो मृत्यु" जन्म का अतिम परिणाम मृत्यु ही है। वस्तुत एक ही जीवन के ये दोनो छोर है। पर जीवन को सजीवन कोई सौभाग्यशाली ही बना पाता है। जिनका जीवन और मरण समरूप से सफल रहा हो, जो ससार से जाते वक्त हसते चले जायें और लोग उनके उपकारी कार्यों को याद करते रोते ही रह जायें, ऐसे विरल व्यक्ति ही जीवन कला के पारगामी होते है।

सेठ श्री मदनचन्दजी बोरड उसी कलात्मक जीवन के धनी थे। आपका जन्म वि० स० १९४९ के वर्ष माघ शुक्ला ? के शुभ दिन मुकाम कलरखेडा (पजाब) मे एक समृद्ध परिवार मे हुआ। आप बाल्यकाल मे बडे परिश्रमी एव सादगी प्रिय थे। जमीनो के मालिक होने के कारण वही आपका प्रमुख आय का साधन था। गगानगर जिले मे गगानहर आने के बाद जमीने एक

कि इस युग मे जीकर भी कभी आपने साबुन का शरीर पर प्रयोग नही किया। छाछ दही आदि द्रव्यो से आप स्नान करना पसन्द करते थे। डाक्टरी दवा, इन्जेक्शनो आदि से आपका वास्ता नही था। आपका शरीर प्राय नीरोग रहा था। वर्फ-मिश्रित शीतलपेय कोका कोला आदि आप कभी नही पीते थे। इसी के परिणाम स्वरूप आपके भरेपूरे पाच पुत्रो के परिवार मे किसी प्रकार का दुर्व्यसन स्थान नही पा सका। वहुत वर्षों से आप निवृत्त जीवन जी रहे थे। आपके सुयोग्य पुत्रो ने सारा कार्यभार समाल लिया था। विनीत एव धर्म-परायण आपकी धर्मपत्नी श्रीमती कस्तूरीदेवी का आपको हर एक व्यावहारिक एव धार्मिक कार्यो मे सुन्दर सहयोग मिला। आपके पाँचो पुत्र श्री सम्पतराय जी, कुन्दनमल जी, चैनरूप जी, नवरतनमल जी व अमरचन्द जी वडे ही विनीत एव धार्मिकता मे विशेष रुचि रखने वाले हैं। आज भी घर मे एकता का स्वर्गीय वातावरण है।

## सामाजिक कार्यो में रुचि

यद्यपि प्राचीन विचारधारा से आपका चिन्तन विशेष अनुप्राणित था, फिर आप ऐदयुगीन सामाजिक कार्यो को कभी उपेक्षित नही करते थे। श्रीगगानगर के जैन भवन के निर्माण मे जो आपने प्राथमिकता स्वीकार कर असाधारण उत्साह दिखलाया वह आपकी धार्मिक प्रभावना एव क्रियाशीलता का उत्कृष्ट उदाहरण था। वैसे ही जैन सभा मे सभी जैन सम्प्रदायो को समाविष्ट करके समन्वय एव सौमनस्य का वातावरण वनाने मे आपश्री का अनुकरणीय योगदान रहा। इसी भाँति प्रत्येक नगर के सामाजिक, एव व्यावहारिक कार्यो मे आप सदा अग्रगण्य वने रहे। साहित्य प्रकाशन के क्षेत्र में भी आपने सोलह सतिया, मनोनिग्रह के दो मार्ग आदि पुस्तके सहर्ष प्रकाशित करवाई। वक्तृत्व कला के वीज के महान प्रकाशन कार्य मे भी आपका प्रत्यक्ष एव अप्रत्यक्ष रूप से विशिष्ट सहकार रहा।

इस प्रकार अपने जीवनकाल के ७९ वसन्तो को पारकर चैत्र कृष्णा १३ स० २०२८ दि० १३-३-७२ के दिन समाधिपूर्ण स्थिति में भौतिक शरीर का परित्याग किया परन्तु उनकी यश सौरभ युग युगान्तरो तक अपनी सुवास फैलाती रहेगी। □ □

# अनुक्रम


| | पृष्ठ |
|---|---|
| बीसवी शताब्दी के विशिष्टजन जैन साहित्यकार | |
| शतावधानी मुनि श्री धनराज जी | १ |
| वक्तत्व कला के बीज की विषयानुक्रमणिका | |
| पहला भाग ,, ,, | १२-१४ |
| दूसरा भाग ,, ,, | १२-१७ |
| तीसरा भाग ,, ,, | १८-२० |
| चौथा भाग ,, ,, | २०-२३ |
| पाँचवा भाग ,, ,, | २४-२६ |
| छठा भाग ,, ,, | २६-२९ |
| सातवाँ भाग ,, ,, | २९-३२ |
| आठवाँ भाग ,, ,, | ३२-३५ |
| नौवा भाग ,, | ३५-३९ |
| उप विषयानुक्रमणिका | ४०-४६ |
| विषयो का अकारादिक्रम | ४७-७३ |
| उद्धृत ग्रन्थ सूची | ७४-८४ |
| व्यक्ति नामावली | ८५-९५ |


## शुद्धि पत्र


| | |
|---|---|
| पहला भाग | ९६ |
| दूसरा भाग | ९७ |
| तीसरा भाग | ९९ |
| चौथा भाग | १०० |
| पाचवाँ भाग | १०१ |
| छठा भाग | १०३ |
| सातवाँ भाग | १०४ |
| आठवाँ भाग | १०५ |
| नौवाँ भाग | १०७ |
| मुनि श्री धनराज जी का साहित्य | १०९-११ |
| ...क विहगावलोकन | |

बीसवीं शताब्दी के विशिष्ट जैन-साहित्यकार

# शतावधानी मुनिश्री धनराजजी

नाना प्रकार के सूक्ति, पद्य, गाथा, सद्विचाररूप मणियो से परिपूर्ण "वक्तृत्वकला के बीज" जैसे महान् गन्थरत्नाकर का अवगाहन कर प्रत्येक विज्ञ विचारशील मनुष्य के हृदय मे यह कुतुहल उत्पन्न होना स्वाभाविक है कि इस अद्भुत ग्रन्थरत्न के सकलयिता कौन हैं ? कौन महान् प्रतिभाशाली मनीषी प्रवर हैं, जिन्होने महर्षि व्यास और आचार्य हेमचन्द्र की परम्परा को इस युग मे भी जीवित रखा है। वे किस वशावलि को पावन किए हुए हैं और स्वनामधन्य ये महामना किस धर्म-सम्प्रदाय विशेष से सम्बद्ध हैं ?

लीजिए उनका सक्षिप्त-सा जीवन-परिचय यहाँ प्रस्तुत है। पाठको की जिज्ञासा तृप्ति के लिए।

यह तो निश्चित है ही कि सहकारी कारणो को पाकर एक छोटा-सा बीज अकुरित, विकसित, पुष्पित एव फलित हो जाता है, किन्तु सारे परिणाम अपने उपादान के अनुरूप ही अभिव्यक्त होते हैं। जैसे-आम-आम के रूप मे ही शोभित होता है और नीम-नीम के रूप मे ही विकास पाता है। वस्तुत प्रत्येक बीज अपने गुण-धर्मो को साथ लेकर ही पैदा होता है, किंचित् अनुकूल सयोग के मिलते ही वह अपने रूप मे निखार ले आता है।

मुनिश्री धनराजजी भी अपनी विशिष्ट उपादान सामग्री को लेकर ही यहाँ अवतरित हुए हैं। जैसा कि गीता का सकेत है—"शुचीना श्रीमता गेहे, योग भ्रष्टोऽभिजायते" सच है। शुद्ध निर्मल आत्माएँ अपनी साधना को विशेष उज्ज्वल बनाने के लिए ही सर्वथा अनुकूल वातावरण मे पुनर्जन्म धारण करती हैं।

आपश्री का शुभ जन्म वि० स० १९६७ के वर्ष हरियाणा प्रदेशान्तर्गत 'सिरसा' शहर मे हुआ । आपके पिताश्री का नाम केवलचन्दजी एव माता का नाम जडाववाई था । आप जाति से ओसवाल जैन एव नौलखा गोत्र से सम्बद्ध है । छह वहन-भाईयो मे आप सबसे वडे हैं । ८-९ वर्ष की आयु मे ही आप अपने पिता श्री के साथ दार्जिलिंग, कलकत्ता, जहाँ आपकी दुकानें थी, रहने लगे । धर्मवृत्ति पिता श्री के सम्पर्क से वहुत छोटी वय मे ही आपने सामायिक, वन्दना पच्चीस वोल, चर्चा, प्रतिक्रमण, तेरह द्वार आदि तात्विक चीजें कण्ठस्थ कर ली थी । वैसे तेरापन्थी विद्यालय, कलकत्ता मे आपका विद्याभ्यास चलता था । वाल्यकाल से ही आपकी ग्रहण-शक्ति वहुत तेज थी ।

## अप्रत्याशित घटना

स० १९७९ की साल श्री केवलचन्द जी अपने ज्येष्ठ पुत्र धनराज के साथ कलकत्ता से चलकर सिरसा आए । सपरिवार वहाँ से आपने तेरापन्थ सघ के अधिनायक अष्टमाचार्य श्रीकालूगणि के राजलदेसर मे दर्शन किए । वहाँ से गुरुदेव के साथ वीदासर आए । वहाँ आपकी माता विषम ज्वर से पीडित हो गईं और उसी ज्वर ने डवल निमोनिया का रूप ले लिया । कोई उपचार अनुकूल नही पडा । आखिर उसी असाध्य वीमारी मे आपकी स्नेहमयी माता दिवगत हो गई । इस अप्रत्याशित एव अकल्पित घटना ने जीवन की क्षणभगुरता के विषय मे एक प्रश्नचिह्न उपस्थित कर दिया । गहरे सोचते-सोचते आप जीवन की कृतार्थता किसमे है, इस विषय पर चिन्तन करने लगे । प्रात सभी के साथ माता के दाह-सस्कार के लिए आप श्मशान घाट पर गए । चिता पर लेटाए गए माता के शव पर, ज्येष्ठपुत्र होने के नाते लोगो ने आप से चिता प्रज्वलित करने के लिए कहा । कापते हुए हाथो से आपने इस रस्म को अदा किया, किन्तु यह क्या लीला है—आपका अवोध हृदय कुछ समझ नही पा रहा था । चिता प्रज्वलित हो उठी । आप ध्यान से उसे निहार रहे थे ।

## पिताश्री का उपदेश

उमी समय पिताश्री ने आपको धर्म का मार्मिक वोध पाठ दिया—"देखा पुत्र ! तूने ससार का विचित्र नाटक । वोल, कहा है तेरी वह वात्सल्यम…

माता! अल्पज्ञ मनुष्य क्या-क्या सोचता है, लेकिन विधि की बलवती रेखा क्या कुछ अतर्कित घटित कर देती है। मनुष्य देह पाने का यही सार है कि बुद्धिमान व्यक्ति इस भव-दावानल मे अपनी आत्मा को बाहर निकाल ले" इस भाति पिताश्री का आध्यात्मिक उपदेश सुनकर आपकी वृत्ति सहसा अन्तर्मुखी बन गई।

दाह-सस्कार के बाद कुए पर स्नान करके तत्काल पिताश्री के साथ आपने आचार्यचरण के दर्शन किए और भागवती दीक्षा प्रदान करने की सविनय प्रार्थना की। किंबहुना, यह भावना उत्तरोत्तर ऐसी तीव्र बनी कि आपके साथ आपकी छोटी बहन भवरी (स्व० साध्वी श्री दीपाजी) तथा नन्हा भाई चन्दन (मुनिश्री चन्दनमल जी) भी दीक्षा के लिए तत्पर हो गया। पिताश्री तो स्वय तैयार थे ही।

## दीक्षा और शिक्षा

परिणामस्वरूप वि० स० १९८० प्रथम ज्येष्ठ शुक्ला पूर्णिमा के दिन लघु भाई-बहन के साथ आपकी भागवती दीक्षा सानन्द सम्पन्न हो गयी। तथा पिताश्री ने भी फैले हुए व्यापार को समेटकर सवा पाँच महिनो के बाद मुनिव्रत स्वीकार किया। इस प्रकार भव्यात्माएँ कुछ सामयिक स्थितियो से प्रेरणा पाकर अपनी उपादानशुद्धि के कारण भवसमुद्र से तरने को तत्पर हो गईं।

दीक्षा के बाद आप आचार्य प्रवर के सान्निध्य मे ज्ञानार्जन बडी तत्परता के साथ करने लगे। कण्ठस्थ ज्ञान की अपनी निजी विशेषता है। आप इस दिशा मे बडे उत्साह के साथ बढ़े। सर्वप्रथम कुछ महिनो मे ही आपने दशवैकालिक सूत्र कण्ठस्थ किया। उसके बाद अभिधानचिन्तामणि, हेमी नाममाला, जिसके लगभग पन्द्रह सौ श्लोक हैं, कण्ठस्थ किये। व्याकरण मे—सम्पूर्ण सिद्धान्त-चन्द्रिका, भिक्षु शब्दानुशासन की अष्टाध्यायी धातुपाठ की दो हजार धातुएँ, गणपाठ के लिए गणरत्नमहोदधि जैसे दुर्गम ग्रन्थो को तथा हेम लिंगानुशासन को कण्ठस्थ किया। दर्शनशास्त्र के अवगाहन के लिए षड्दर्शन समुच्चय तथा प्रमाणनयतत्त्वालोकालकार जैसे दुरूह शास्त्रो को कण्ठस्थ किया। जैनागम के शास्त्रीय ज्ञान के लिए भी आपने तेरहद्वार, लघुदण्डक, गतागति, अल्प-बहुत्व, सजया, नियन्ठा, गमा, डाला-पाला आदि गहनतम थोकडे कण्ठस्थ

मे से आपने प्रचुर व्याख्यान-सामग्री एकत्रित की। इसी प्रकार अन्यान्य मुनियो से भी आप तत्प्रायोग्य सामग्री सविनय ग्रहण करते रहे। विशेषत श्री सन्तमलजी, जो उस समय गण मे थे, तथा मुनिश्री सोहनलाल जी, चौथमलजी आदि अनेक तदानीन्तन मुनिवरो से कुछ-न-कुछ विशिष्ट व्याख्यान-सामग्री, मधुकर की ज्यो नाना पुष्पो से मकरन्द की तरह, सचित कर लेते थे। माधुकरी वृत्ति के सस्कार तो प्रारम्भ से ही आप मे थे। परिणाम-स्वरूप आपके पिता मुनिश्री केवलचन्दजी जव अग्रगण्य के रूप मे विहार करने लगे तव रात्रिकालीन प्रवचन का दायित्व आपको ही सोपा गया। शनै शनै आपकी व्याख्यानशक्ति की महक सर्वत्र फैलने लगी। आपका नाम सुनते ही जनता व्याख्यान सुनने के लिए लालायित हो जाती। इस प्रकार दिन-प्रति-दिन आप इस दिशा मे प्रगति करते गए।

## कवित्वशक्ति

कवि वनाया नही जाता, जन्मजात सस्कारो मे ही वह उस शक्ति को लेकर आता है। आप मे भी यह स्फुरणा स्वत जाग्रत हुई। दीक्षा के कुछ वर्ष वाद ही आपकी प्रतिभा कविता की ओर झुकने लगी। प्रथम आचार्य देव के गुणानुवादरूप कुछ दोहा, सवैया, कवित्त, गीतिका आदि वनाने लगे। वैसे ही कुछ सस्कृत भाषा मे भी पद्यादि रचने लगे थे। वि० स० १९९१ के वर्ष सिरसा चातुर्मास मे आपने 'प्रास्ताविक श्लोकशतकम्' नामक एक काव्य लिखा। सम्वत् १९९२ से आप 'कथाप्रवन्ध' की गीतिकाएँ वनाने लगे। कुछ औपदेशिक गीतिकाए भी समय-समय पर वनाने लगे थे। हर्ष का विषय था कि आपकी कृतियो को विविध प्रान्तो मे विहार करने वाले मुनिवर वडे चाव से लिपिवद्ध करते थे। मर्यादा—महोत्सव के अवसर पर वीसो पचासो प्रतिलिपियां वन जाती थीं। फिर तो यह क्रम वडे जोरो से चला। कथा प्रवन्ध गीतिकाओं के सकलन रूप १०८ लघु व्याख्यानो की व्याख्यान-मणिमाला, व्याख्यान रत्न मजूषा तथा चन्दनवाला, आनन्दकुमार, कान्हो कुमार, पद्मसेन, सक्षिप्त जैनरामायण, सक्षिप्त जैन महाभारत, नव्य चन्दचरित्र, पतिव्रता पद्मिनी, आदि अनेकानेक व्याख्यान वनते गए। वैसे ही सौराष्ट्र के त्रैवार्षिक प्रवास मे आपने गुजराती भाषा मे भी 'गुर्जर भजन पुष्पावलि' तथा 'गुर्जर व्याख्यान

रत्नावलि' की सुन्दर एव अधिकारपूर्ण रचनाए की। आपकी ये रचनाए अत्यन्त सरल भाषा मे एव चालू रागिनियो मे होने के कारण वे समाज मे खूब प्रचलित हुई।

## प्रथम शतावधानी

तेरापथ शासन मे सर्वप्रथम शतावधानी होने का श्रेय आपश्री को ही मिला। वि० स० २००४ मे जब आपका प्रवास बम्बई मे था तब प्रसिद्ध अवधानकार श्री धीरजलाल टोकरसी भाई से आपका सम्पर्क हुआ। आपने अवधान-विद्या सीखने की उत्सुकता व्यक्त की। उन्होने आप श्री को योग्य पात्र मानकर सहर्ष अपना समय आपकी सेवा मे लगाया। कभी सप्ताह, कभी १०-१२ दिनो के बाद वे आते और स्मृति के विशिष्ट-प्रयोगो का अभ्यास बतला जाते। इस भाति सिर्फ तेरह बैठको मे इस अद्भुत अवधान विद्या को आपने आत्मसात् कर लिया। पहले आपने ३६ अवधान प्रयोग सफलतापूर्वक किए, बाद मे १०१ प्रयोग बिना स्खलना के करके जनता को विस्मित बना दिया। फिर भिवानी मे आचार्य श्री के सान्निध्य मे भी कुछ सफल अवधान प्रयोग करके दिखलाए। तदनन्तर पजाब, हरियाणा, राजस्थान आदि क्षेत्रो मे भारी मानवमेदिनी के समक्ष आपने अनेको बार बडे विचित्र प्रश्नो को समाहित करते हुए अवधान-प्रयोग किए। सभी जगह आप शतप्रतिशत यशस्वी सिद्ध हुए। धर्म सघ के अनेको युवामुनियो ने भी आपके द्वारा अवधान विद्या सीख कर देश-विदेश मे जिन शासन की प्रभावना की। उल्लेखनीय नामो मे—मुनिश्री पूनमचन्दजी (गगाशहर), चम्पालाल जी (सरदारशहर) मगनमल जी, धर्मचन्द जी आदि है।

## लेखक के रूप मे

यद्यपि **"वैदिक विचार विमर्शन"** नामक एक बडा ग्रन्थ आप स० २०११-१२ मे लिख चुके थे। जिसमे वेद, उपनिषद्, स्मृति, पुराण आदि वैदिक ग्रन्थो पर जैन दर्शन की दृष्टि से विमर्शन किया गया है। वैसे ही बम्बई प्रवास मे तेरापथ का तात्विक ज्ञान कराने, आचार और विचार पक्ष की यथार्थता दिखलाने के लिए **"परीक्षक बनो"** तथा **"धर्म एटले शू"** ऐसी दो पुस्तके आप लिख चुके थे। फिर भी आपकी रुचि नवीन-नवीन भजन एव व्याख्यान आदि बनाने मे अधिक रहती थी।

एक बार श्रीचन्दन मुनि के चिर साथी मुनिश्री लालचन्दजी ने आपसे प्रार्थना की, कि आपने भजन एव व्याख्यान आदि तो बहुत बना लिए, अब आप कुछ तत्वज्ञान की पुस्तकें लिखे तो जनसाधारण के लिए उनका अच्छा उपयोग हो सकता है। उनका यह सहज कथन आपके मन मे घर कर गया और तभी से आपकी लेखनी इस ओर विशेष रूप से चलने लगी। सर्वप्रथम आपने "प्रश्न-प्रकाश" नामक पुस्तक लिखी जो जैन धर्म के मौलिक तत्वो को जानने के लिए बहुत ही उपयोगी सिद्ध हुई। इस पुस्तक के अनेक सस्करण भी निकल चुके हैं।

वैसे ही पजाब मे विहार करते हुए एक बार नेममुनि ने कहा—"मुनिश्री! आप अपनी सरल भाषा मे ऐसा जैन-साहित्य बनाइये जो कभी पुराना न हो।" उनके सुझाव को भी आपने प्रश्रय दिया और "जैनजीवन" "चमकते चाँद" एव "सच्चा धन" नाम की तीन पुस्तकें लिखी जो प्रत्येक जैन पाठक के लिए अवश्य पठनीय हैं। फिर तो आपका यह लेखन का क्रम विशेष रूप से आगे बढा। 'प्रश्न प्रकाश' की शैली पर 'लोक प्रकाश', 'ज्ञान प्रकाश', 'दर्शन प्रकाश', 'चारित्र प्रकाश', 'मोक्ष प्रकाश', 'श्रावक धर्मप्रकाश' आदि पुस्तकें आपने लिखी जो अपने-अपने विषय पर पूर्णरूप से प्रकाश डालती हैं। दुर्गम एव दुरवगाह शास्त्र के गम्भीर विषय भी आपकी प्रश्नोत्तरो की शैली मे इस प्रकार सरलता के साथ प्रस्तुत किए गए हैं कि प्रत्येक जिज्ञासु पाठक इन्हे पढकर निश्चित ही तत्वज्ञान के गहरे समुद्र मे गोता लगा सकता है। ज्ञान प्रकाश मे पाँच ज्ञान का बडा विस्तृत विवेचन है। दर्शनप्रकाश मे स्याद्वाद, सप्तभगी, नय निक्षेप का बहुत विशद विवेचन है। साथ-साथ बौद्ध, नैयायिक, साख्य, वैशेषिक, वेदान्त आदि षड्दर्शनो का तथा यहूदी, पारसी, सिक्ख आदि प्रचलित दर्शनो का सक्षिप्त दिग्दर्शन है। "मोक्षप्रकाश" तो अपने आप मे एक बहुत ही अनूठा ग्रथ है। कर्म फिलोसाफी जैसे दुर्गम विषय को अत्यन्त सरल एव सुगम भाषा मे प्रस्तुत कर वास्तव मे पाठको के लिए बडा उपकार किया है। इसके अतिरिक्त गुणस्थानो के विवेचन के साथ आश्रव, सवर, निर्जरा आदि का भी बहुत विशद विवेचन है। इसे पढने वाला गुणज्ञ अवश्य ही आपश्री की ज्ञानगरिमा का गौरव गाए बिना नही रह सकता। वस्तुत ये सारे प्रकाश

लिखवा लेते थे। इस भाँति नाना प्रकार की व्याख्यान-सामग्री सगृहीत होने लगी। फिर जब पिताश्री के दिवगत होने पर स्वय अग्रगामी के रूप मे स्वतत्र विहार करने लगे। वहाँ भी आपने इसी क्रम को चालू रखा। बम्बई एव सौराष्ट्र के लबे प्रवास मे गुर्जर भाषा गत विशिष्ट साहित्य के पठन मे प्रचुर व्याख्यान-योग्य चीजें आपको उपलब्ध हुयी। पजाब मे भी आपका बहुत रहना हुआ। वहाँ से भी आपको पजाबी भाषा सम्बन्धी विशिष्ट व्याख्येय तथ्य प्राप्त हुए। हरियाणा प्रात मे भी उन दिनो उर्दू भाषा का बहुत बोलबाला था। अत वहाँ से उर्दू, फारसी, अरबी आदि सूक्तियो का भण्डार मिला। वैसे ही अनेक अन्यान्य ग्रथो के अवलोकन से विचित्र सामग्री आपके हस्तगत होती गयी। सस्कृत भाषा पर आपका पूर्ण अधिकार होने के कारण जैन साहित्य, वैदिक साहित्य एव बौद्ध साहित्य आदि के अवगाहन का सुन्दर अवसर मिला। उनसे भी अनेक सूक्त एकत्रित होते गए। आपने इस विशाल सग्रह को "व्याख्यान के मसाले" नामक शीर्षक मे काफी सूक्ष्म लिपि मे हस्तलिखित पत्रो मे लिपिबद्ध कर लिया। उससे भी अनेक सत-सतिया लाभान्वित होते रहे। इस भाति यह विशाल सग्रह निजी उपयोग के लिए ही था, किन्तु इसे ग्रथ रूप देने का आपका कोई विचार नही था।

## राकेश मुनि की प्ररेणा

वि० स० २०१७ मर्यादा महोत्सव की सपन्नता कर आपने गगाशहर की ओर विहार किया। रास्ते मे मुनिश्री राकेशकुमार जी भी आपके साथ थे। उन्होंने एक बार विनय पूर्वक आप से कहा—"मुनिश्री, आपका सानिध्य प्राप्त करने का मुझे बहुत कम अवसर मिला है। प्राय नही मिला है, ऐसा कहा जा सकता है। इस वर्ष सद्भाग्य मे सहज ही यह सुयोग मुझे प्राप्त हो गया है। अत मैं चाहता हूँ कि आपसे कुछ विशिष्ट व्याख्यान कला सीखूं एव तद्योग्य सामग्री प्राप्त करूँ।"

आपने कहा—राकेशजी, तुम स्वय अच्छे व्याख्याता हो, फिर भी कुछ मुझे आता है, मैं सुनाता एव बतलाता रहूगा—यो कहकर आपने तुरन्त व्याख्यान के मसाले वाले पत्र उन्हे दिये और उन्हे पढकर देखो, ऐसा परामर्श दिया।

श्री राकेश मुनि उस विशिष्ट सगृहीत व्याख्यान सामग्री को पढकर बहुत

तक विस्तृत व्याख्या कर सकता है और यह व्याख्या श्रोताओ को नित्य नई प्रतीत होगी। अत कई विद्वानो ने इसे विश्वकोप (इनसाइक्लोपीडिया) के नाम से पुकारा है। इसको ग्रन्थ रूप देने के वाद इसकी तैयारी मे १३-१४ वर्ष लगे हैं। वैसे यह ४० वर्षों का सग्रह एव अनुभवो का निचोड है, सार है, नवनीत है। जव इसे गृहस्थो ने धारना (लिपिवद्ध करना) शुरू किया तो करीव छोटी-वडी १०० कापियो मे यह ग्रन्थ पूर्ण हुआ। पाठको को यह जानकर और आश्चर्य होगा कि यह कार्य कही एक स्थान पर वैठकर नही हुआ है। साधुचर्या के नियमानुकूल आपके अनवरत नवकल्प विहार होते रहे हैं। कभी पजाव, कभी हरियाणा, कभी वीकानेर, कभी जोधपुर आदि प्रातो मे परिव्रजन होता रहा है। साथ मे काम करने वाला कोई पण्डित नही रहा है। जहा गए वहा के स्थानीय कार्यकर्ता ही इसमे सहयोगी वने हैं। अत भिन्न-भिन्न कापिया भिन्न-भिन्न व्यक्तियो के हाथ की लिखी हुई हैं। उसका सशोधन आदि सारा कार्य स्वय मुनि श्री ने किया है। इन सव स्थितियो को जानकर कोई अनुभवी चितक आपके अदम्य उत्साह की भूरि-भूरि प्रशसा किए बिना नही रह सकता।

## आज भी उसी उत्साह के साथ

मुनिश्री की वर्तमान वय लगभग ६४ वर्ष की है। शरीर भी काफी दुवल एव रुग्ण रहता है। मस्तक की वेदना वार-वार सताती रहती है, किन्तु आपका उत्साह आज भी वैसा का वैसा है। सुवह से शाम तक व्याख्यानादि निजी कार्य करते हुए मुनिश्री साहित्य कार्य मे भी सलग्न रहते हैं। वस्तुत साहित्य-सृजन ही आपके जीवन का व्यसन वन गया है।

ऐसे महान् उत्साही साहित्यकार मुनि-पुगव को पाकर तेरापथ सघ तो गौरवान्वित है ही, वल्कि समूचे मानव समाज को आप जैसे महामनीषियो पर सात्विक गर्व होना स्वाभाविक है। जैन गगनागण के ये ऐसे उज्ज्वल नक्षत्र हैं कि जिनका प्रकाश युग युगातरो तक फैलता रहेगा। ऐसे दृढनिष्ठावान, साधना-शील, मनस्वी साहित्यिक मुनिवर्य चिरजीवी वने रहे—इसी शुभकामना के साथ।

—श्रीचन्द्र सुराना 'सरस'

# वक्तृत्वकला के बीज-विषयानुक्रमणिका

## पहला भाग

### पहला कोष्ठक


| | पृष्ठ |
|---|---|
| १ मंगलाचरण | १ |
| २ मांगलिक तत्त्व | २ |
| ३ मांगलिक पद्य | ४ |
| ४ देव (ईश्वर) | ६ |
| ५ ईश्वर का जगत्कर्तृत्व चिन्तनीय | १३ |
| ६ अपेक्षा से ईश्वर का कर्तृत्व | १४ |
| ७ पुराणानुसार विष्णु के दस अवतार | १५ |
| ८-९ प्रतिमा-निषेध | १६ |
| १० प्रतिमापूजा-निषेध | १७ |
| ११ पूजा | १९ |
| १२ पूजा के आठ फूल | २० |
| १३ द्रव्य पूजा का रहस्य | २१ |
| १४ ईश्वरीय ज्ञान एवं दर्शन | २२ |
| १५ भगवान का निवास | २५ |
| १६ प्रभु-आज्ञा | २८ |
| १७ भक्ति का स्वरूप | ३१ |
| १८ भक्ति की महिमा | ३३ |
| १९ भक्ति के भेद | ३४ |
| २० भक्ति के विषय में स्फुट विचार | ३६ |
| २१ भक्त | ३९ |
| २२ सच्चे भक्त | ४४ |
| २३ भक्तों के लिए शिक्षा | ४७ |
| २४ भक्तों के वश भगवान | ४९ |
| २५ ठग भक्त | ५२ |
| २६ इकरंग-दुरंगे भक्त | ५६ |
| २७ प्रभु-भजन | ५७ |
| २८ जप | ६१ |
| २९ भजन बिना जीवन सूना | ६३ |
| ३० दुःख में प्रभु का स्मरण | ६४ |
| ३१ ईश्वर की निन्दा भी | ६५ |


### दूसरा कोष्ठक


| | पृष्ठ |
|---|---|
| १ गुरु (गुरु की व्याख्याएँ) | ६ |
| २ गुरु-महिमा | |
| ३ गुरु की आवश्यकता | |
| ४ गुरु-आज्ञा | |
| ५ गुरु-शिक्षा | |
| ६ गुरु के छत्तीस गुण | |
| ७ सुयोग्य आचार्य | |

